यह युग तुलनात्मक विचार का ही है। सत्यार्थप्रकाश ने धार्मिक जगत् में क्रान्ति उत्पन्न कर दी है। सत्यार्थप्रकाश संसार का दिग्दर्शक यन्त्र है।

—प्रो० रमेशचन्द्र बनर्जी एम० ए०

★ मेरा विश्वास है कि स्वामी दयानन्द सरस्वती महान् आत्मा थे और हमारे उद्धार के लिए ही उनका जन्म हुआ था।

...... यदि कोई सत्य का प्रेमी सत्यार्थप्रकाश के उन समुल्लासों से रुष्ट हो, जिसमें स्वामीजी ने अन्तर्दृष्टि और उपयुक्त भाषा में सब धर्मों व मतों के रूढ़िवादों और अन्ध-परम्पराओं की अपने दृष्टिकोण से आलोचना की है, तो मुझे खेद होगा। कोई धर्म व समाज–सुधारक साथ-साथ कोमल और प्रभावशाली नहीं हो सकता।

—सर सीताराम

( युक्तप्रान्तीय कौंसिल के अध्यक्ष )

★ आर्यसमाजी वेदों के सच्चे अनुयायी हैं। अमेरिकन लेखिका (मिस मेयो) उनके कार्यों व उनकी लोकप्रियता को नहीं जान सकती। उसने अभी हाल में प्रकाशित उस तुलनात्मक विवेचन की पुस्तक का भी अवलोकन नहीं किया है, जो कि आज दिन शिक्षित-अशिक्षित और नगरवासी व ग्रामीण प्रत्येक हिन्दू की दृष्टि में बाइबिल की तरह पूजनीय बन गई है — वह है ऋषि दयानन्द का सत्यार्थप्रकाश।

कारागार की छड़ों के पीछे एक वर्ष तक 'सत्यार्थप्रकाश' मेरा मित्र, प्रकाशस्तम्भ और जीवन बना रहा। सत्यार्थप्रकाश में